# دیوانِ غالب



مرتبہ
سردار جعفری



ہندستانی بک ٹرسٹ
۳-اے، ناز بلڈنگ، بمبئی ۴

# दीवान-ए-ग़ालिब

संकलन

सरदार जा'फ़री

हिन्दुस्तानी बुक ट्रस्ट,

३–अ, नाज बिल्डिंग,

बम्बई ४.

نام — مرزا اسد اللہ خاں

عرف مرزا نوشہ

تخلص اسد اور غالب

خطاب نجم الدولہ، دبیر الملک

پیدائش آگرہ، ۲۷ دسمبر ۱۷۹۷ء

وفات دہلی، ۱۵ فروری ۱۸۶۹ء

مدفن خاندان لوہارو کا قبرستان،
سلطان جی چونسٹھ کھمبا، نظام الدین، دلی۔





नाम मिर्ज़ा असदुल्लाह ख़ाँ

उपनाम मिर्ज़ा नौशः

कविनाम 'असद' और 'ग़ालिब'

पदवि नज्मुद्दौलः, दबीरुलमुल्क

जन्म आगरा, २७ दिसम्बर १७९७

मृत्यु देहली, १५ फ़रवरी १८६९

मज़ार लोहारू वंश का क़ब्रिस्तान,
सुलतानजी, चौंसठ खंभा निज़ामुद्दीन, दिल्ली।

# دیباچہ

انسانی ذہن کی وسعتیں لامحدود ہونے کے باوجود ایک فرد کا ذہن کتنا ہی وسیع کیوں نہ ہو پھر بھی محدود رہتا ہے۔ بڑے سے بڑا شاعر اور مفکر بھی اس کلیے سے آزاد نہیں، لیکن اس کی تخلیق، شعر یا خواب جسے وہ اپنی ذات سے الگ کر کے آئینے کی طرح دنیا کے سامنے رکھ دیتا ہے، انسانی ذہن کی لامحدود وسعتیں اختیار کرلیتا ہے۔ آنے والی نسلوں کا ہر پڑھنے والا اپنی ذہنی استعداد اور جذباتی شدت کے اعتبار سے اس تخلیق میں نئے معنوں اور کیفیتوں کا اضافہ کر دیتا ہے۔ چنانچہ غالب یا شیکسپیر کا ایک مصرعہ ہزار مواقع پر ہزار نئے معنی پیدا کر سکتا ہے، اس کے دامن میں اتنی وسعت ہوتی ہے کہ وہ آنے والی زندگی کے ہنگاموں کو سمیٹ سکے۔ اس کو تنقید کی زبان میں تعمیم، ہمہ گیری اور تہہ داری کے نام دیئے جاتے ہیں، جو جذبات سے عاری اور خیالات سے خالی لفظی بازی گری سے مختلف چیز ہے اور صرف اس وقت پیدا ہوتی ہے جب شاعر اپنے عہد پر حاوی ہونے کے ساتھ ساتھ لفظوں کے صوتی آہنگ اور معنوی کیفیت سے بھی پوری طرح واقف ہو اور ان کو اس طرح چھیڑ سکے جیسے مطرب ساز کے تاروں کو چھیڑتا ہے۔ ادب کی طویل تاریخ میں چند گنی چنی شخصیتیں اس معیار پر پوری اُترتی ہیں، غالب اُن میں ایک ہے۔

غالب اردو کا محبوب ترین شاعر ہے جسے اقبال نے گوئٹے کا ہمنوا قرار دیا ہے۔ گذشتہ سو سال میں دیوانِ غالب کے متعدد ایڈیشن شائع ہوئے ہیں اور بے شمار مضامین لکھے گئے ہیں۔ ہر نقاد اور پڑھنے والے نے اپنے مذاق اور مزاج کے لئے غالب کے اشعار میں گنجائش دیکھی۔ کبھی خراج تحسین نے عقیدت کی شکل اختیار کی، کبھی ایک سنجیدہ تجزئے کی اور کبھی اس مبالغے کی جو آرٹ کا حسین زیور ہے۔

غالب کی شخصیت انتہائی دلاویز اور ہمہ گیر تھی۔ نسل کے اعتبار سے وہ ایک ترک تھا جس کا دادا اس کی پیدائش (آگرہ ۲۷ دسمبر سنہ ۱۷۹۷ء) سے تقریباً نصف صدی پہلے سمر قند سے ہندستان آیا تھا۔ اس خاندان نے غالب کو «چوڑا چکلا ہاڑ، لانبا قد، سڈول اکہرا جسم، بھرے بھرے ہاتھ پاؤں، کتابی چہرہ، کھڑا نقشہ، چوڑی پیشانی، گھنی لانبی پلکیں اور بڑی بڑی بادامی آنکھیں، اور سرخ و سپید رنگ» دیا تھا جس میں شراب نوشی نے چمپئی دمک پیدا کردی

# भूमिका

मानव मस्तिष्क का विस्तार असीमित होने के बावुजूद एक व्यक्ति का मस्तिष्क कितना ही विशाल क्यों न हो फिर भी सीमित रहता है। बड़े से बड़ा कवि और चिन्तक भी इस नियम का अपवाद नहीं। लेकिन उसकी रचना, कविता या स्वप्न जिसे वह अपने व्यक्तित्व से अलग करके आइने की तरह दुनिया के सामने रखदेता है, मानव-मस्तिष्क का असीमित विस्तार धारण करलेता है। आनेवाली पीढ़ियों का हर पाठक अपनी बौद्धिक योग्यता और भावना की तीव्रता के अनुसार उस रचना में नये अर्थों और गुणों की वृद्धि कर देता है। अत:एव ग़ालिब या शेक्सपियर की एक पंक्ति हज़ार अवसरों पर हज़ार नये अर्थ पैदा कर सकती है। उस के दामन में इतना विस्तार होता है कि वह आनेवाली ज़िन्दगी की ख़ुशियों और ग़मों को समेट सके। इसको समालोचना की भाषा में साधारणीकरण, सर्व व्यापकता, और तहदारी के नाम दिये जाते हैं, जो भावनारहित और विचारशून्य शाब्दिक बाज़ीगरी से भिन्न है और केवल उस समय पैदा होती है जब कवि अपने युग पर हावी होने के साथसाथ शब्दों के संगीत और उनके अर्थों के गुणों से भी भलीभाँति परिचित हो और उनको इस तरह छेड़ सके जैसे संगीतकार साज़ के तारों को छेड़ता है। साहित्य के लम्बे इतिहास में चन्द गिनी चुनी विभूतियाँ इस स्तर पर पूरी उतरती हैं। ग़ालिब उनमें एक है।

ग़ालिब उर्दू का अत्यन्त लोकप्रिय कवि है जिसे इक़बाल ने गेटे का समकक्ष माना है। गत सौ वर्षों में दीवान-ए-ग़ालिब के अनेक संस्करण प्रकाशित हुए हैं और असंख्य लेख लिखे गये हैं। हर समालोचक और पाठक ने अपनी रुचि और स्वभाव के अनुसार ग़ालिब के काव्य में गुंजाइश देखी। कभी प्रशंसा ने श्रद्धा का रूप धारण किया, कभी एक गंभीर विश्लेषण का और कभी उस अतिशयोक्ति का जो कला का सुन्दर आभूषण है।

ग़ालिब का व्यक्तित्व अत्यन्त आकर्षक और सर्वव्यापी था। वंश के विचार से वह ऐबक तुर्क था जिसका दादा उसके जन्म ( आगरा, २७ दिसम्बर १७९७ ) से लगभग अर्धशताब्दि पूर्व समरक़न्द से हिन्दुस्तान आया था। इस ख़ान्दान ने ग़ालिब को "चौड़ा चकला हाड़, लँबा क़द, सिडौल इकहरा जिस्म भरे-भरे हाथ-पाँव, किताबी चेहरः, खड़ा नक़्शः चौड़ी पेशानी, घनी लम्बी पलकें और बड़ी बड़ी बादामी आँखें और सुर्ख़-ओ-सुपैद रँग" दिया था। जिस में मदिरा पान ने चम्पई कान्ति पैदा कर दी थी। ग़ालिब का स्वभाव ईरानी था, धार्मिक विश्वास 'अरबी, शिक्षादीक्षा और संस्कार हिन्दुस्तानी और भाषा उर्दू। बुद्धि की कुशाग्रता और काव्य-प्रतिभा जन्मसिद्ध

تھی. غالب کا مزاج ایرانی تھا، مذہبی عقاید عربی، تہذیب و تربیت ہندستانی اور زبان اردو. ذہانت، طباعی اورسخن وری کا ملکہ پیدائشی تھا اور زندہ دلی، آزادہ روی اور خوش اخلاقی نے سونے پر سہاگے کا کام کیا جس کی وجہ سے لوگ اس کی انانیت اور خود پرستی کو بھی برداشت کرلیتے تھے. شعر کہنا بچپن سے شروع کردیا تھا اور پچیس برس کی عمر سے پہلے اپنے بعض بہترین قصائد اور غزلیں کہہ لی تھیں اور تیس بتّیس برس کی عمر میں کلکتے سے دہلی تک ایک ہنگامہ برپا کردیا تھا. تعلیم کے متعلق کافی معلومات اب تک فراہم نہیں ہوسکی ہیں لیکن غالب اپنے عہد کے مروجہ علوم پر حاوی تھا اور فارسی زبان، شعر اور ادب پر بڑی گہری نگاہ رکھتا تھا. اور پھر زندگی کا مطالعہ اتنا وسیع تھا کہ خود لکھا ہے کہ ستر برس کی عمر میں عوام سے نہیں خواص سے ستر ہزار آدمی نظر سے گذر چکے ہیں. «میں انسان نہیں ہوں انسان شناس ہوں» بادشاہوں اور امیروں سے لے کر میفروشوں تک اور دہلی کے علما اور فضلا سے لے کر انگریز حاکموں تک بے شمار لوگ غالب کے ذاتی دوستوں میں تھے. جوانی کی رنگ رلیوں کا ذکر خود بارہا کیا ہے. رقص، سردو، شراب، شاہد بازی، جوا کسی چیز سے پرہیز نہیں کیا اور جب پس پچیس برس کی عمر میں رنگ رلیوں سے دل ہٹ گیا تو صوفیانہ آزادہ روی اختیار کی اور ہندو، مسلمان، عیسائی سب سے یکساں سلوک کیا. نماز پڑھی نہیں، روزہ رکھا نہیں، شراب کبھی ترک نہیں کی. ہمیشہ اپنے آپ کو گنہگار کہا لیکن خدا، رسول اور اسلام پر پورا ایمان تھا. چند چیزوں کا شوق ہوس کی حد تک تھا. علم اور عزت کی طلب ایک شدید پیاس بن کر عمر بھر ساتھ رہی. کڑوے کریلے، املی کے کھٹے پھول، چنے کی دال، انگور، آم، کباب، شراب، خوبصورت راگ اور حسین مکھڑے ہمیشہ دل کو کھینچتے رہے. یوں تو غالب عمر بھر ان چیزوں کے لئے ترستا رہا لیکن اگر کبھی چند چیزیں ایک ساتھ جمع ہوگئیں تو اس وقت غالب کا دماغ آسمان پر پہنچ گیا اور اس نے اپنے آپ کو ہفت اقلیم کا بادشاہ سمجھ لیا.

چند واقعات غالب کی زندگی میں بہت اہم ہیں. بچپن کی یتیمی، دہلی کا قیام اور کلکتے کا سفر. اور ان کا اثر اس کی شخصیت اور شاعری پر بڑا گہرا ہے. اس کی ابتدائی زندگی اور شاعری کی بے راہ روی مشہور ہے. جو بچہ پانچ برس کی عمر میں باپ کی شفقت سے محروم ہو گیا ہو اور جسے کوئی معقول تربیت نہ ملی ہو وہ اپنی ذہانت اور طبیعت ہی کے زور پر آگے بڑھ سکتا تھا

थी और जिन्दादिली, विचार-स्वातंत्र्य और शिष्टाचार ने सोने पर सुहागे का काम किया जिसके कारण लोग उसके अहं और अभिमान को भी सहन कर लेते थे। शे'र कहना बचपन से आरम्भ करदिया था और पचीस वर्ष की आयु से पूर्व ही अपने कुछ उत्तम क़सीदे और ग़ज़लें कहली थीं और तीस-बत्तीस वर्ष की आयु में कलकत्ते से दिल्ली तक एक हलचल मचा दी थी। शिक्षा के सम्बन्ध में काफ़ी जानकारी अब तक उपलब्ध नहीं होसकी है लेकिन ग़ालिब अपने युग की प्रचलित विद्याओं का पण्डित था और फ़ारसी भाषा, और साहित्य पर गहरी नज़र रखता था। और फिर जीवन का अध्ययन इतना व्यापक था कि उसने स्वयं लिखा है कि सत्तर वर्ष की आयु में जन-साधारण से नहीं जनविशेष से सत्तर हज़ार व्यक्ति नज़र से गुज़र चुके हैं। "मैं मानव नहीं हूँ मानव-पारखी हूँ।" बादशाहों और धनवानों से लेकर मधुविक्रेताओं तक और दिल्ली के पण्डितों और विद्वानों से लेकर अंग्रेज़ अधिकारियों तक असंख्य व्यक्ति ग़ालिब के निजी दोस्तों में थे। जवानी की रंगरलियों का ज़िक्र अनेक बार स्वयं किया है। नृत्य, संगीत, मदिरा, सौन्दर्योपासना, जुआ किसी वस्तु से विरक्ति प्रकट नहीं की। और जब बीस पचीस वर्ष की आयु में रंगरलियों से दिल हट गया तो सूफ़ियों जैसा स्वतन्त्र आचार-विचार अपनाया और हिन्दू मुसलमान ईसाई सब से एकसा व्यवहार किया। नमाज़ पढ़ी नहीं, रोज़ा रखा नहीं, शराब कभी छोड़ी नहीं। हमेशा स्वयं को गुनहगार कहा लेकिन ख़ुदा, रसूल और इस्लाम पर पूरा विश्वास था। चन्द चीज़ों का शौक़ हवस की हद तक था। विद्या और प्रतिष्ठा की लालसा एक तीव्र तृष्णा बनकर उम्र भर साथ रही। कड़वे करेले, इमली के खट्टे फूल, चने की दाल, अंगूर, आम, कबाब, शराब, मधुर राग और सुन्दर मुखड़े हमेशा दिल को खींचते रहे। यों तो ग़ालिब उम्र भर इन चीज़ों के लिये तरसता रहा लेकिन यदि कभी चन्द चीज़ें एक साथ जमा होगई तो उस वक़्त उसका दिमाग़ आस्मान पर पहुँच गया और उसने स्वयं को त्रिलोक का सम्राट समझ लिया।

चन्द घटनाएँ ग़ालिब के जीवन में बड़ी महत्वपूर्ण हैं। बचपन में अनाथ होजाना, दिल्ली का निवास और कलकत्ते की यात्रा। और इनका प्रभाव उसके व्यक्तित्व और काव्य पर बड़ा गहरा है। उसके प्रारम्भिक जीवन और शा'इरी की बेराह-रवी प्रसिद्ध है। जो बच्चा पाँच वर्ष की आयु में पिता के वात्सल्य से वंचित हो गया हो और जिसे कोई उपयुक्त तरबियत (शिक्षा-दीक्षा) न मिली हो वह अपनी प्रतिभा और गुणों के आधार पर ही आगे बढ़ सकता था। और इसमें बेराह-रवी बड़ी महत्वपूर्ण मंज़िल है जहाँ ठोकरें उस्ताद का काम करती हैं। कहा जाता है कि मीर ने ग़ालिब की प्रारम्भिक

اور اس میں بے راہ روی بڑی اہم منزل ہے جہاں ٹھوکریں استاد کا کام کرتی ہیں۔ کہاجاتاہے کہ میر نے غالب کا ابتدائی کلام دیکھ کر کہا تھا کہ کوئی استاد کامل مل گیا تو اچھا شاعر ہو جائے گا نہیں تو مہمل بکنے لگے گا۔ ایک ایرانی ملا عبدالصمد کے سوا (جس کا وجود مشکوک ہے) زندگی کے تجربات ہی غالب کے استاد رہے۔ غالب کی ابتدائی مشکل اور گنجلک شاعری پر، جس کے بعض نمونے موجودہ دیوان میں بھی باقی رہ گئے ہیں، جب آگرے والے ہنسے تو غالب کی انانیت اُنھیں خاطر میں نہ لائی۔ لیکن جب شادی کے بعد قیام دہلی کے دوران میں بڑے بڑے عالموں اور مستند استادانِ فن سے سابقہ پڑا تو غالب اُن کی رائے کو نظر انداز نہ کر سکا اور پچیس برس کی عمر تک پہونچتے پہونچتے طبیعت صحیح شعر کی طرف مائل ہوگئی۔ اپنی جاگیر اور پنشن کے سلسلے میں غالب کو تیس برس کی عمر میں (۱۸۲۷ء) کلکتے کا جو سفر کرنا پڑا وہ اس کی زندگی کا بہت بڑا موڑ ہے۔ وہاں اس نے صرف نئی زندگی کی جھلکیاں ہی نہیں دیکھیں بلکہ اپنی ناکامی کے آئینے میں اپنا منہ بھی دیکھا۔ اس طرح غالب نے مغل تہذیب کی آخری بہار اور نئی صنعتی تہذیب کے ابھرتے ہوئے نقوش اور اُن کی کیفیتوں کو اپنی شخصیت میں جذب کر لیا۔

لیکن ان سب سے بڑا واقعہ عمر بھر کا افلاس ہے جس نے غالب کو ہمیشہ بے چین اور بے قرار رکھا۔ اب نہ تو آبا و اجداد کی شان و شوکت باقی تھی جن کے رشتے قدیم ایرانی بادشاہوں سے ملتے تھے اور نہ بو علی سینا کا علم تھا۔ اس لئے اپنے قلم کو غالب نے عَلم بنا لیا اور آبا و اجداد کے ٹوٹے ہوئے نیزوں کو قلم (فارسی سے) زندگی نے غالب کے ساتھ کچھ اچھا سلوک نہیں کیا اور ہمیشہ اس کی روح میں ریگزار ہی اُنڈیلے۔ لیکن غالب کی روح نے زندگی کو لالہ زار بخشے۔ اس کی طبیعت کی یہ فیاضی اردو زبان و ادب کو مالا مال کر گئی۔

یہ سوال اہم ہے کہ غالب کے سامنے کوئی نظریۂ کائنات اور فلسفۂ حیات تھا یا نہیں۔ وہ کسی خاص نظریے کا بانی نہیں ہے اس لئے اس کے یہاں منظم فکر اور پیام کی جستجو غلط ہوگی۔ لیکن غالب کی شاعری کے فکری عناصر اور فلسفیانہ مزاج سے انکار نہیں کیا جا سکتا۔ اس لئے رسمی خیالات اور غزل کے روایتی موضوعات کے پیدا کئے ہوئے تضادات کے باوجود کائنات اور انسان کے متعلق غالب کے حاوی رجحانات کا اندازہ کرنا دلچسپی سے خالی نہیں ہے۔
اس میں کوئی شک نہیں کہ اردو کا یہ عظیم المرتبت شاعر قدیم صوفیانہ

शा'अ़िरी देखकर कहा था कि कोई योग्य उस्ताद मिल गया तो अच्छा शा'अ़िर बन जायगा नहीं तो निरर्थक बकने लगेगा। एक ईरानी मुल्ला अब्दुस्समद के सिवाय, (जिसका अस्तित्व संदिग्ध है) जीवन के अनुभव ही ग़ालिब के उस्ताद रहे। ग़ालिब की प्रारम्भिक कठिन और उलझी हुई शा'अ़िरी पर, जिसके कुछ नमूने प्रस्तुत दीवान में भी बाक़ी रह गये हैं, जब आगरे वाले हँसे तो ग़ालिब के अहं ने उसकी कोई परवाह नहीं की। लेकिन शादी के बाद दिल्ली-निवास के दौरान में बड़े-बड़े विद्वानों और माने हुए कला-मर्मज्ञों के सम्पर्क में आने के बाद ग़ालिब उनकी राय की उपेक्षा न कर सका और पच्चीस वर्ष की आयु तक पहुँचते-पहुँचते रुचि सही शे'र की तरफ़ प्रवृत्त होगई। अपनी जागीर और पेन्शन के सिलसिले में ग़ालिब को तीस वर्ष की आयु में (सन् १८२७ ई.) कलकत्ते की जो यात्रा करनी पड़ी वह उसके जीवन का बहुत बड़ा मोड़ है। वहाँ उसने केवल नये जीवन की झलकियाँ ही नहीं देखीं बल्कि अपनी असफलता के आइने में अपना मुँह भी देखा। इस प्रकार ग़ालिब ने मुग़ल संस्कृति की आख़री बहार और नई औद्योगिक संस्कृति के उभरते हुए चिन्ह और उनकी कैफ़ियतों को अपने व्यक्तित्व में समो लिया।

लेकिन इन सब से बड़ी घटना जीवन भर की निर्धनता है जिसने ग़ालिब को हमेशा बेचैन और व्याकुल रखा। अब न तो पूर्वजों की प्रतिष्ठा और वैभव बाक़ी था जिनके संबंध प्राचीन ईरानी बादशाहों से मिलते थे, और न बू'अली सीना की विद्या सीने में थी। इसलिए ग़ालिब ने अपने क़लम को 'अलम (ध्वजा) बना लिया और पूर्वजों के टूटी हुई बर्छियों को क़लम (फ़ारसी से)। जिन्दगी ने ग़ालिब के साथ कुछ अच्छा व्यवहार नहीं किया और हमेशा उसकी रूह में रेगज़ार (मरुस्थल) ही उँडेले। लेकिन ग़ालिब की आत्मा ने जीवन को लाला:ज़ार (पुष्पोद्यान) प्रदान किये। उसके स्वभाव की यह उदारता उर्दू भाषा और साहित्य को मालामाल कर गई।

यह प्रश्न महत्वपूर्ण है कि ग़ालिब के सामने विश्व और जीवन के बारे में कोई दृष्टिकोण था या नहीं। वह किसी दर्शन विशेष का निर्माता नहीं है इस लिए उसके यहाँ व्यवस्थित विचार और सन्देश की खोज व्यर्थ होगी। लेकिन ग़ालिब की शा'अ़िरी में चिन्तन के तत्व और दार्शनिक प्रवृत्ति से इनकार नहीं किया जा सकता। इसलिए रस्मी विचारों और ग़ज़ल के परम्परागत विषयों की पैदा की हुई विपरीतता के बावुजूद विश्व और मानव के सम्बन्ध में ग़ालिब की व्यापक प्रवृत्ति का अनुमान लगाना दिलचस्पी से ख़ाली नहीं है।

इसमें कोई संदेह नहीं कि उर्दू का यह महान कवि प्राचीन सूफ़ियाना विचारों से प्रभावित था जो उसको अपने अध्ययन के 'अलावा फ़ारसी और

خیالات سے متاثر تھا جو اس کے علمی مطالعے کے علاوہ اسے فارسی اور اردو شاعری سے ورثے میں ملے تھے. یہ کہنے کے بعد بھی کہ «تصوف نہ زیبد سخن پیشہ را» غالب نے کائنات کو سمجھنے کے لئے اور مذہب کی ظاہر داریوں سے بچنے کے لئے تصوف کے بعض خیالات سے مدد لی اور انہیں سے اپنی آزاد خیال اور کج اندیشہ فطرت کی تربیت کی.

وہ وحدت الوجود کا قائل تھا. اس نے اپنی فارسی مثنوی «ابر گہر بار» میں کائنات کو «آئینۂ آگہی» کہا ہے جس کی فضا میں بکھرے ہوئے حسن حقیقت (وجہ اللہ) کے جلوے نگاہوں کو دعوت نظارہ دے رہے ہیں. نہ محض یہ کہ انسان جس سمت رخ کرتا ہے اس سمت «وہی وہ» نظر آرہا ہے بلکہ جس رخ کو انسان چاروں طرف موڑ رہا ہے وہ خود «اسی» کا رخ ہے. دوسری جگہ فارسی نثر میں یہ کہا ہے کہ ذرے کی ہستی اس کے اپنے پندار کے سوا کچھ نہیں. جو کچھ ہے آفتاب حقیقت کا نور ہے. دریا ہر جگہ بہہ رہا ہے اور اس میں موج، حباب اور گرداب ابھر رہے ہیں. اور «ہمہ اوست» ہی «ہمہ اوست» ہے. (غزل ۹۹ شعر ۶، ۷، غزل ۱۶۳ شعر ٤، ٥، ٦، ۷)

چونکہ وجود ایک وحدت ہے اور اصل ذات فانی نہیں ہے اس لئے کائنات بھی فانی نہیں ہو سکتی. غالب نے یہ بات اتنی کھل کر کہیں بیان نہیں کی ہے. لیکن اپنی فارسی تصنیف «مہر نیمروز» میں اس عقیدے کا اظہار ضرور کیا ہے کہ عالم کا کوئی خارجی وجود نہیں (یعنی خدا کی ذات سے الگ عالم کا تصور محض وہم و خیال ہے «ہر چند کہیں کہ ہے، نہیں ہے») اس لئے قدم اور حدوث، نوی اور کہنگی کا سوال پیدا نہیں ہوتا. صفات عین ذات ہیں اور پرتو آفتاب سے جدا نہیں. قیامت کے بعد نیا آدم پیدا ہوگا اور ایک آدم کے بعد دوسرا آدم ظہور کرے گا اور دنیا یونہی چلتی رہے گی. غالب کے اس شعر سے بھی اس خیال کی کسی قدر تصدیق ہوتی ہے.

آرائش جمال سے فارغ نہیں ہنوز
پیش نظر ہے آئینہ دائم نقاب میں (۹۹-۹)

یہیں سے دوسرا سوال پیدا ہوتا ہے. اگر عالم پرتو ذات ہے تو وہ چیزیں جنھیں بدی، گناہ، مصیبت، تکلیف، درد اور غم کہا جاتا ہے کہاں سے آتی ہیں. تضادات کہاں سے ابھرتے ہیں. اس کا بندھا ٹکا پرانا جواب یہ ہے کہ پرتو اصل ذات سے جتنا دور ہوتا جاتا ہے اتنی ہی اس میں کثافت آتی جاتی ہے. مگر اس جواب کی منطقی کمزوری یہ ہے کہ فاصلہ ذات سے الگ چیز بن

उर्दू काव्य से वरसे में मिले थे। यह कहने के बाद भी कि "शा'अिर को तसव्वुफ़ शोभा नहीं देता" ग़ालिब ने सृष्टि को समझने के लिए और धर्म के दिखावे से बचने के लिए तसव्वुफ़ के कुछ विचारों से सहायता ली और उन्हीं से अपनी स्वतंत्र और तीखी प्रकृति का प्रशिक्षण किया।

वह वहदत-ए-वुजूद (विश्वदेवतावाद, जगीश्वरवाद, यह विश्वास कि सृष्टि के अनेक रूपों में एक ही तत्त्व विद्यमान है) का माननेवाला था। उसने अपनी फ़ारसी मसनवी "अब्र-ए-गुहरबार" में विश्व को चेतना-दर्पण (आईन:-ए-आगही) कहा है जो ब्रह्म-रूप (वजहुल्लाह) के दर्शन का वातावरण है। न केवल यह कि मानव जिस दिशा में मुँह करता है उस ओर "वह ही वह" नज़र आता है बल्कि जिस मुँह को मानव चारों ओर मोड़ रहा है वह खुद "उसी" का मुँह है। दूसरी जगह फ़ारसी गद्य में यह कहा है कि कण का अस्तित्व उसके अपने अहंकार (पिंदार) के अतिरिक्त कुछ नहीं, जो कुछ है परमसत्य के सूर्य का आलोक है। दरिया हर जगह बह रहा है और उसमें तरंग, बुलबुले और भँवर उभर रहे हैं। और "हम:ऊस्त" (सब कुछ वही है) ही "हम:ऊस्त" है (ग़ज़ल ९९, शेर ६, ७; ग़ज़ल १६३ शेर ४, ५, ६, ७)।

चूँकि सृष्टि एक वहदत (एकत्व, अद्वैत) है और अस्लज़ात (ब्रह्म) नश्वर नहीं है इसलिए विश्व भी नश्वर नहीं हो सकता। ग़ालिब ने यह बात इतनी खुलकर कहीं नहीं कही है लेकिन अपनी फ़ारसी पुस्तक "मेहर-ए-नीम रोज़" में यह विश्वास प्रकट किया है कि जगत्‌का का कोई बाह्य अस्तित्व नहीं है (या'नी ख़ुदा की ज़ात से अलग जगत की कल्पना केवल भ्रम है "हर चंद कहें कि है, नहीं है") इसलिए अनश्वरता, नश्वरता, नवीनता और पुरातनता का प्रश्न उत्पन्न नहीं होता। सिफ़ात (गुण) 'अैन-ए-ज़ात (स्वयंब्रह्म) हैं और आलोक सूर्य से अलग नहीं। क़यामत (प्रलय) के बाद नया आदम (मनु) पैदा होगा और एक आदम के बाद दूसरा आदम प्रकट होगा और संसार योंही चलता रहेगा। ग़ालिब के इस शे'र से भी इस विचार की पुष्टि होती है:

आराइश-ए-जमाल से फ़ारिग़ नहीं हनोज़  
पेश-ए-नज़र है आइन: दाइम निक़ाब में (९९–९)

यहीं से दूसरा प्रश्न उत्पन्न होता है। यदि विश्व ब्रह्म का प्रकाश है तो वे चीज़ें जिन्हें बदी, गुनाह, मुसीबत, तकलीफ़, दर्द और ग़म कहा जाता है कहाँ से आयी हैं, अंतर्विरोध कहाँ से उभरते हैं। इसका बँधा-टका पुराना जवाब तो यह है कि आलोक ब्रह्म से जितना दूर होता जाता है उतनी ही उसमें मलिनता (कसाफ़त) आती जाती है। किन्तु इस उत्तर की तार्किक कमज़ोरी यह है कि अन्तर ब्रह्म से अलग वस्तु बन जाता है और "हम:ऊस्त" के

جاتا ہے اور «ہمہ اوست» کے ہمہ گیر دائرے کو توڑ دیتا ہے۔

غالب نے یہ سوال اُٹھایا ضرور لیکن اس کا تشفی بخش جواب نہ دے سکا۔ خود صوفیا اور فلسفیوں سے یہ سوال نہیں سنبھل سکا تو ایک شاعر سے کیا توقع کی جاسکتی ہے۔ اپنی فارسی مثنوی «ابر گہر بار» کے مناجات والے حصے میں غالب صرف یہ کہہ سکا کہ «صفات کمال» کے ایک نقطے سے تمام متضاد چیزیں پیدا ہوتی ہیں لیکن یہ جادو بیانی جو «ہمہ اوست» کی تفصیل ہے اصل سوال کا جواب نہیں ہے۔ اس سے زیادہ شاعرانہ اور تسکین بخش جواب فارسی کے پہلے قصیدے میں ملتا ہے جس میں غالب خدا سے مخاطب ہو کر کہتا ہے کہ تو نے «وہم غیر» سے دنیا میں ہنگامہ برپا کر رکھا ہے۔ خود ہی ایک حرف کہا اور خود ہی گمان میں مبتلا ہوگیا۔ یہ خود اور غیر خود کی تقسیم ایسی ہے کہ دیکھنے والا اور دیکھا جانے والا ایک ہوتے ہوئے بھی دو معلوم ہو رہے ہیں اور ان کے درمیان پرستش کی رسم کا پردہ پڑا ہوا ہے حالانکہ وحدت میں دوئی کی سمائی نہیں ہے۔ پھر آگے چل کر وہ رازِ نہاں سے پردہ اٹھاتا ہے اور کہتا ہے کہ دکھ درد بھی وہیں سے آتے ہیں مگر اس لئے کہ راحت کی لذت بڑھادیں۔ خزاں کا جواز غالب نے «تجدید طرب» میں ڈھونڈھا ہے۔ مصائب ایک طرح کا امتحان ہیں تاکہ دوست دشمن کی نظروں سے پوشیدہ رہے اور مہمان کے راستے میں کانٹے اس لئے بچھائے گئے ہیں کہ جب خستگی کا علاج کیا جائے تو آسائش کا نیا مزہ ملے۔ گویا خود اور غیر خود کی تقسیم ایک ایسے تضاد کا باعث ہے جو زندگی کو زندگی بناتا ہے۔ یہ وحدت ہے دوئی نہیں ہے۔

لطافت بے کثافت جلوہ پیدا کر نہیں سکتی
چمن زنگار ہے آئینۂ بادِ بہاری کا (٤٨)

یہاں پہنچ کر بدی نیکی کا ایک حصہ بن جاتی ہے۔ ناقص اور کامل کا امتیاز ختم ہو جاتا ہے (٤/٤٢) مادہ اور روح، زندگی اور موت سب ایک ہوجاتے ہیں۔ مذہب اور مذہبی عقائد کی حیثیت «سرابستان» سے زیادہ نہیں رہتی۔ ترکِ رسوم اور ترکِ ملت اجزائے ایماں بن جاتے ہیں۔ (١٤/١١٢) مسرت اور غم کی تقسیم بے معنی ہو جاتی ہے، بہار و خزاں ایک دوسرے کے گلے میں بانہیں ڈال لیتی ہیں۔ ایک پیمانۂ رنگ گردش میں ہے۔ بہار اس کا ایک رنگ ہے اور خزاں دوسرا۔ دن رات ایک دوسرے کے پیچھے دوڑ رہے ہیں۔ یہ سب وحدت کا جوش و خروش ہے۔ ایک نقطہ ہے جو تیزی سے گردش کر رہا ہے

सर्वव्यापी घेरे को तोड़ देता है।

ग़ालिब ने यह प्रश्न उठाया ज़रूर किन्तु इसका संतोषप्रद उत्तर न दे सका। स्वयं सूफ़ियों और दार्शनिकों से यह प्रश्न नहीं सँभल सका तो एक कवि से क्या आशा की जा सकती है। अपनी एक फ़ारसी मसनवी " अब्र-ए-गुहरबार " के " मुनाजात " वाले हिस्से में ग़ालिब केवल यह कह सका कि सिफ़ात-ए-कमाल (गुण) के एक बिन्दु से तमाम अंतर्विरोधी वस्तुएँ पैदा होती हैं लेकिन यह वर्णन-चमत्कार जो "हमःऊस्त" का विवरण है, असली प्रश्न का उत्तर नहीं है। इससे अधिक कवितामय और संतोषप्रद उत्तर फ़ारसी के पहले क़सीदे में मिलता है जिसमें ग़ालिब ख़ुदा से संबोधन करता है कि तूने अन्य के संदेह ( वहम-ए-ग़ैर ) से दुनिया में हलचल मचा रखी है। ख़ुद ही एक अक्षर कहा और ख़ुद ही शंका में पड़ गया। यह ख़ुद और ग़ैर-ए-ख़ुद का विभाजन ऐसा है कि देखनेवाला और देखा जानेवाला एक होते हुए भी दो मालूम दे रहे हैं और इनके बीच में पूजा की रीति (रस्म-ए-परस्तिश) का पर्दा पड़ा हुआ है। यद्यपि अद्वैत में द्वैत की समाई नहीं है। फिर आगे चलकर वह गुप्त भेद से पर्दा उठाता है और कहता है कि दुख दर्द भी वहीं से आये हैं किन्तु इस लिए कि सुख-चैन का आनंद बढ़ा दें। हेमन्त का औचित्य ग़ालिब ने आनंद के नवीनीकरण में ढूँढा है। कठिनाइयाँ एक प्रकार की परीक्षा है ताकि मित्र शत्रु की दृष्टि से छिपा रहे। और अतिथि के पथ में काँटे इसलिए बिछाये गये हैं कि जब जीर्णता का इलाज किया जाय तो सुख का नया आनंद मिले मानो ख़ुद और ग़ैर-ए-ख़ुद का विभाजन एक ऐसी विपरीतता का कारण है जो जीवन को जीवन बनाती है। यह विपरीतता अद्वैत है द्वैत नहीं—

लताफ़त बेकसाफ़त जल्वः पैदा कर नहीं सकती
चमन ज़ंगार है आईनः-ए-बाद-ए-बहारी का (४८)

यहाँ पहुँचकर बदी नेकी का एक हिस्सा बन जाती है। अपूर्ण और पूर्ण का भेद समाप्त हो जाता है (४२—४)। पदार्थ और आत्मा, जीवन और मृत्यु सब एक हो जाते हैं। धर्म और धार्मिक विश्वास की हैसियत " मरुस्थल " से अधिक नहीं रहती। रिति-रिवाज और सम्प्रदाय का त्याग ईमान (विश्वास) का अंग बन जाते हैं ( ११२—१४ )। हर्ष और विषाद का विभाजन निरर्थक हो जाता है। बहार और ख़िज़ाँ एक दूसरे के गले में बाँहें डाल लेती हैं। एक ही रंग का पैमाना घूम रहा है। बहार ( वसंत ) इसका एक रंग है और ख़िज़ाँ ( पतझड़ ) दूसरा। दिन रात एक दूसरे के पीछे दौड़ रहे हैं। यह सब अद्वैत का आवेश और उत्क्रोश है। एक बिंदु है जो तेजी से घूम रहा है और अपनी उड़ान के वेग से नाचता हुआ शोला बन गया है। यह अस्तित्व कष्ट और आराम की कल्पना से निस्पृह है। डूबनेवाले ने लहर का तमाँचा खाया है और प्यासे

اور اپنی سرعتِ پرواز سے ناچتا ہوا شعلہ بن گیا ہے۔ یہ وجود زحمت اور راحت کے تصور سے بے نیاز ہے۔ ڈوبنے والے نے موج کا طمانچہ کھایا اور پیاسے نے پانی پی لیا۔ ویسے دریا نے خود نہ کسی کو ڈبونا چاہا اور نہ پانی پلانا چاہا۔ وہ اپنے آپ میں محو ہے۔ عمل اور ردعمل اس کی موجیں ہیں جن سے امروز فردا اور فردا امروز بن رہا ہے۔

ہے طلسمِ دہر میں صد حشرِ پاداشِ عمل
آگہی غافل، کہ یک امروز بے فردا نہیں (ضمیمہ ۲۵)

وحدتِ وجود کے ڈانڈے کہیں تو ویدانت سے جا ملتے ہیں اور کہیں نو فلاطونیت سے۔ یہ فلسفہ ذاتِ مطلق، نفیِ صفات اور ترکِ دنیا سے لے کر تشبیہ سے آراستہ اور صفات سے سجی ہوئی ذات کے تصور تک پھیلا ہوا ہے۔ اور جب اس میں ایرانی اور تاتاری پیگن ازم (کفر) کی آمیزش ہوجاتی ہے تو لذت طلبی کا پہلو بھی پیدا ہوجاتا ہے۔ اب یہ اپنی اپنی ہمت پر منحصر ہے کہ آدمی اس منزل پر پہنچ کر دنیا کو تج دے یا شوق کا ہاتھ بڑھا کر اس رنگ و نور اور صوت و آہنگ سے بھرے ہوئے ناچتے کھلونے کو اٹھالے۔

غالب نے یقیناً اس عقیدے سے ایک بڑا رجائی نقطۂ نگاہ اختیار کیا ہے جو اس کی پوری شاعری میں خونِ بہار کی طرح دوڑ رہا ہے۔ رنج و غم «تجدید طرب» کی بنیاد ہیں اس لئے اُن سے گریز کرنا موت اور کھیلنا زندگی کی دلیل ہے۔ خود موت زندگی کا مزہ بڑھا دیتی ہے اور نشاط کار کا حوصلہ بخشتی ہے (۲۲) دہر کی سختیاں اس لئے ہیں کہ انسانیت کی تلوار سان پر چڑھ جائے اور جوہر چمک اٹھیں۔ غالب نے اپنے ایک اور فارسی قصیدے میں کہا ہے کہ میرا جنون مجھے بیکار نہیں بیٹھنے دیتا۔ آگ جتنی تیز ہے اتنی ہی میں اور اُسے ہوا دے رہا ہوں۔ موت سے لڑتا ہوں اور ننگی تلواروں پر اپنے جسم کو پھینکتا ہوں۔ شمشیر و خنجر سے کھیلتا ہوں اور ساطور و پیکاں کو بوسے دیتا ہوں۔

یہی وجہ ہے کہ غالب کے غم اتنے دلاویز ہیں۔ ان میں جو بھرپور نشاط کی کیفیت ہے وہ اردو کے کسی اور شاعر کے یہاں نہیں ملے گی۔ صرف اقبال اس میں غالب کے قریب آتا ہے لیکن وہاں بھی رجائیت کا فکری پہلو نشاط ہستی کی جذباتی کیفیت پر حاوی ہے۔ غالب کی شاعری میں غم اور نشاط کو الگ الگ کرنا تقریباً ناممکن ہے اس لئے اس کو صرف غم یا صرف نشاط کا شاعر سمجھنا غلطی ہے۔ وہ دراصل نشاطِ غم کا شاعر ہے، یعنی وہ بلاؤں سے دست و گریباں ہو کر سامان طرب حاصل کرتا ہے۔ جیسے شراب کی تلخی گوارہ کرکے

ने पानी पी लिया। वैसे दरिया ने स्वयं न किसी को डुबोना चाहा और न पानी पिलाना चाहा। वह अपने आप में लीन है। क्रिया और प्रतिक्रिया उसकी तरंगें हैं जिनसे आज कल और कल आज बन रहा है—

है तिलिस्म-ए-दह्‌र में सद हश्र-ए-पादाश-ए-'अमल
आगही ग़ाफ़िल, कि यक इमरोज़ बे फ़र्दा नहीं (ज़मीमः २५)

वहदत-ए-वुजूद ( विश्वदेवतावाद ) की सीमाएँ कहीं तो वेदांत से जा मिलती हैं और कहीं नौफ़लातूनियत ( NEO PLATONISM ) से। यह दर्शन ज़ात-ए-मुत्लक़ ( ब्रह्म ), नफ़ि-ए-सिफ़ात (निर्गुणत्व), और संसारत्याग से लेकर उपमाओं से आरोपित और गुणों से सजी हुई ज़ात ( ईश्वर ) के विचार तक फैला हुआ है, और जब इसमें ईरानी और तातारी पैगेनिज़्म (कुफ़्र) का सम्मिश्रण हो जाता है तो आनन्दप्राप्ति का पहलू भी पैदा हो जाता है। और अब यह अपने अपने साहस पर निर्भर है कि मनुष्य इस मंज़िल पर पहुँचकर संसार को तज दे या शौक़ का हाथ बढ़ाकर इस रंग और प्रकाश, ध्वनि और संगीत से भरे हुए नाचते खिलौने को उठाले।

ग़ालिब ने निश्चय ही इस विश्वास से एक बड़ा आशावादी दृष्टिकोण अपनाया जो उसके सारे काव्य में ख़ून-ए-बहार की तरह दौड़ रहा है। दुख और संताप आनंद के नवीनीकरण की बुनियादें हैं। इसलिए इनसे विमुख रहना मृत्यु, और खेलना जीवन की दलील है। स्वयं मृत्यु जीवन का आनंद बढ़ा देती है और कार्य-आनंद का साहस प्रदान करती है (२२)। संसार की कठिनाइयाँ इसलिए हैं कि मानवता की तलवार सान पर चढ़ जाय और जौहर चमक उठे। ग़ालिब ने अपने एक और फ़ारसी क़सीदे में कहा है कि मेरा जुनून ( उन्माद ) मुझे बेकार नहीं बैठने देता, आग जितनी तेज़ है उतनी ही मैं और उसे हवा दे रहा हूँ, मौत से लड़ता हूँ और नंगी तलवारों पर अपने शरीर को फेंकता हूँ, तलवार और कटार से खेलता हूँ और तीरों को चूमता हूँ।

यही कारण है कि ग़ालिब के ग़म इतने आकर्षक हैं। उनमें जो भरपूर हर्ष की कैफ़ियत है वह उर्दू के किसी कवि के यहाँ नहीं मिलेगी। केवल इक़बाल उसमें ग़ालिब के निकट आता है। किन्तु वहाँ भी आशावाद का चिंतन-पक्ष अस्तित्व के हर्ष की भावुक कैफ़ियत पर हावी है। ग़ालिब की शा'अिरी में ग़म और हर्ष को अलग अलग करना लगभग असंभव है। इसलिए उसे केवल ग़म या केवल हर्ष का कवि समझना भूल है। वह वास्तव में ग़म की ख़ुशी का शा'अिर है। यानी वह मुसीबतों से लड़कर हर्ष का सामान प्राप्त करता है जैसे शराब की कड़वाहट सहन करके मदिरता की मंज़िल प्राप्त की जाती है, फिर वह कड़वाहट स्वयं मदिर बन जाती है।

इसके बाद यह समझने में कोई कठिनाई नहीं रह जाती कि ग़ालिब के

سرور کی منزل حاصل کی جاتی ہے۔ پھر وہ تلخی خود سرور بن جاتی ہے۔

اس کے بعد یہ سمجھنے میں کوئی دشواری نہیں رہ جاتی کہ غالب کی کائنات میں انسان کی کیا جگہ ہے۔ وہ بھی اور مخلوق کی طرح پرتوِ ذات ہے۔ لیکن انسان اور کائنات کی باقی چیزوں میں فرق ہے انسان کے پاس آرزو ہے، جذبہ ہے، شوق ہے، تڑپ ہے۔ اس کے ضمیر میں ایک ہنگامہ ہے جو بحروجود میں پانی کے نم کی طرح ہے اور ریشم کے لچھے میں تار کی طرح اور سب سے بڑی بات یہ کہ اس کے پاس عقل ہے وہ اپنے ہاتھوں اور دل کے تعاون سے اپنا کردار حاصل کرتا ہے اور عقل وجان کی آمیزش سے گفتار (ابر گہر بار) اسکی عقل محدود سہی لیکن لامحدود عقل کا حصہ ہے۔ غالب نے «مغنی نامہ» میں اس کو دنیا کی آراستہ کرنے والی قوت کہا ہے جو روحانیوں کی صبح کا نور اور یونانیوں کے شبستان کا چراغ ہے۔ دنیا کی ساری رونق اس انسان کی وجہ سے ہے۔

زما گرم است این ہنگامہ بنگر شورِ ہستی را
قیامت می دمد از پردۂ خاکے کہ انسان شد

غالب کی نظروں میں انسان کی عظمت اتنی زیادہ ہے کہ وہ اسے کائنات کا محور سمجھتا ہے اور دنیا کی تخلیق کا باعث قرار دیتا ہے۔

ز آفرینش عالم غرض جز آدم نیست
بگردِ نقطۂ ما دور ہفت پرکار است

پردۂ خاک سے اٹھنے والے اس قیامت کے فتنے کی ساری کاوش یہ ہے کہ اس کائنات کو جس میں وہ چاروں طرف سے گھرا ہوا ہے دیکھے اور سمجھے۔ ہروقت اور ہر رنگ میں گرم تماشا رہے اور اپنی چشم تنگ کو نظاروں کی کثرت سے وا کرتا رہے (۱۱۸) اپنے گردو پیش بکھرے ہوئے جلووں کے حجاب اٹھائے اور ان کے معنی تک پہنچنے کے لئے دل و جگر کا خون کرڈالے اور اگر سرو برگ ادراکِ معنی نہ ممکن ہو تو بھی تماشائے نیرنگ صورت میں محو ہوجائے (۵۲-٤) ممکن ہے کہ اس مشتاقِ جمال اور تشنۂ دید کے لئے بہار کو فرصت نہ ہو اور نگار کو الفت نہ ہو۔ نہ سہی۔ بہار پھر بہار ہے۔ نگار پھر نگار ہے۔ (۲۱۰-۹، ۱۰) آرزو کا آتشکدہ تو بہرحال روشن رکھا جاسکتا ہے۔ کیونکہ جب تک تخیل اور تصور اور تمنا کی دولت پاس ہے اس وقت تک

ہرچہ در مبداء فیاض بود آنِ من ست
گل جدا ناشدہ از شاخ بدامانِ من ست

اس لئے غالب کی شاعری میں ترک دنیا، ترک لذت اور ترک طلب

विश्व में मनुष्य का क्या स्थान है। वह भी अन्य सचराचर की भाँति ब्रह्म का प्रकाश है। किन्तु मानव तथा अन्य सचराचर में एक अंतर है। और यह बहुत बड़ा अंतर है। मानव के पास कामना है, भावना है, शौक़ है, तड़प है। उसके अंतःकरण में एक हलचल है जो अस्तित्व-सागर में जल की आर्द्रता की तरह और रेशम के लच्छे में तार की तरह है (फ़ारसी मसनवी)। और सबसे बड़ी बात यह है कि उसके पास बुद्धि है। वह अपने हाथों और मन के सहयोग से अपना चरित्र और आचरण प्राप्त करता है, और बुद्धि और प्राण के मिलन से वाक्शक्ति (अब्र-ए-गुहरबार)। उसकी बुद्धि सीमित सही किन्तु असीम बुद्धि का एक अंश है। ग़ालिब ने "मुग़न्नीनामे" में इस बुद्धि को विश्व की श्रृंगारकारिणी शक्ति कहा है जो रूहानियों (आध्यात्मवादियों) की उषा का प्रकाश और यूनानियों के विज्ञान की रातों का दीप है। संसार की सारी शोभा इसी मानव के कारण है—

जिमा गर्मस्त इन हंगामः बिनगर शोर-ए-हस्ती रा
क़यामत मी दमद अज़ पर्दः-ए-ख़ाके कि इन्साँ शुद

(दुनिया की यह हलचल मेरे कारण है और मिट्टी के उस पर्दे में प्रलय मचल रहा है जो मानव बन गया है)

ग़ालिब की दृष्टि में मानव की महानता इतनी विशद है कि वह उसे सृष्टि का अक्ष (धुरा) समझता है और विश्व की सृष्टि का कारण ठहराता है।

जि आफ़रीनिश-ए-'आलम ग़रज़ जुज़ आदम नीस्त
बगिर्द-ए-नुक़्तः-ए-मा दौर-ए-हफ़्त परकारस्त

(विश्व की सृष्टि का उद्देश्य मानव के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। मैं केन्द्र हूँ और मेरे चारों ओर सात वृत्त घूम रहे हैं)

मिट्टी के पर्दे से उठनेवाले इस क़यामत के फ़ितने का सारा प्रयास यह है कि इस सृष्टि को जिसमें वह चारों ओर से घिरा हुआ है देखे और समझे। हर समय और हर रंग में दुनिया के तमाशे में तन्मय और विभोर रहे और अपनी संकीर्ण आँखों को उन्मीलित करता रहे (११८)। अपने चारों ओर बिखरी छवि के पर्दे उठाये और उनके अर्थ तक पहुँचने के लिए दिल-ओ-जिगर का ख़ून कर डाले और यदि तत्त्व को समझने का सामान न हो तो भी रूप की जादूगरी के तमाशे में खोजाय (९२–४)। संभव है कि इस सौन्दर्योपासक और दर्शनाभिलाषी के लिए बहार को अवकाश न हो और निगार (सुन्दरी) को प्रेम न हो। न सही, बहार फिर बहार है, निगार फिर निगार है। चमन (उद्यान) की शीतलता और सुरभित समीर से और मा'शूक़ की मस्त अदा से तो इन्कार संभव नहीं है (२१०–९,१०)। कामना की अग्निशाला तो बहरहाल प्रज्वलित रखी जासकती है क्योंकि जबतक कल्पना,

کے مضامین شاذ و نادر ہی ملیں گے جو روایتی طور سے چلے آئے ہیں لیکن غالب کے اپنے مزاج کا حصہ نہیں ہیں،

غالب کا ذوق اپنی لذت کوشی اور لذت اندوزی میں حد و انتہا کا قائل ہی نہیں ہے، وہ حسن کو اس طرح جذب کرلینا چاہتا ہے کہ نگاہوں کو بھی اپنے اور معشوق کے درمیان حائل سمجھتا ہے (۴۲-۵). اس عالم میں ظاہر ہے کہ نگاہ کی کامیابی بھی اُسے سکون نہیں بخش سکتی اور وہ اپنے نامراد دل کی تسلی کے لئے تڑپتا رہ جاتا ہے (۱۵۳-۶) جب پینے پر آتا ہے تو خم کو ساغر بنا لینا چاہتا ہے (۱۳۴-۲) اور جب گناہوں پر اُترتا ہے تو دریائے معاصی تنک آبی سے خشک ہو جاتا ہے (۳۹-۶) غالب کی لذت طلبی کی نہایت خوبصورت مثال اردو کی مشہور غزل «مدت ہوئی یار کو مہماں کئے ہوئے» (۲۳۴) اور فارسی کی غزل «بیا کہ قاعدۂ آسماں بگردانیم» میں ملتی ہے جہاں وہ رطلِ گراں کی گردش سے قضا و قدر کو بھی بدل دینا چاہتا ہے، وہ جرأت رندانہ کے ساتھ شوق فضول کو بھی ضروری سمجھتا ہے (۱۸۹-۲) اور ایک نہایت لطیف «ہوسناکی» کی منزل میں پہنچ جاتا ہے، شاید یہ نکتہ جوانی کی بے راہ روی نے سمجھا دیا تھا کہ آوارگی میں رسوائی سہی لیکن طبیعت سان پر چڑھ جاتی ہے (۲۱۱-۳)

غالب کی «آوارگی» اور «ہوسناکی» پر شاہد اس کے دلچسپ پیمانے ہیں گریے کا پیمانہ حسرت دل اور حسرت کا پیمانہ ناکردہ گناہ (۲۳۱-۱۰) ماندگی کا پیمانہ پورے بیابان کی وسعت بھی نہیں، (۱۱) کیونکہ جب بیابان کے بیابان تھکن سے بھر جاتے ہیں تو رفتار شوق کی لہروں پر نقش قدم حبابوں کی طرح بہنے لگتے ہیں اور اس کی تسکین کے لئے دوجہان بھی کافی نہیں ہیں. (۱۰۳) سارا دشت امکاں تمنا کا صرف ایک قدم ہے (ضمیمہ ۱۲) غالب کی شاعری دوسرے قدم کی جستجو جو ایک مسلسل اضطراب، تڑپ، جلن، کسک اور حرکت میں تبدیل ہوگئی ہے. «شوق عناں گسیختہ دریا کہیں جسے» (۲۳۰-۵)

«شوق» غالب کا نہایت محبوب لفظ ہے اور اس خاندان کے دوسرے الفاظ تمنا، آرزو اور خواہش سے اس کی شاعری چھلک رہی ہے. جنون جو شوق کی انتہا ہے اس کو ہمیشہ اکساتا رہتا ہے. اس کو معلوم ہے کہ شوق انتہائی عاجزی میں بھی انسان کو سر بلند کردیتا ہے اور ذرے کو صحرا کی وسعت اور قطرے کو دریا کا تلاطم عطا کرتا ہے (۴۳-۳) اس لئے شوق اور طلب کی راہ میں وہ ایک لمحے کے لئے بھی آسودہ نہیں ہونا چاہتا. منزل سے کہیں زیادہ لذت منزل کی جستجو میں ہے. «جب میں بہشت کا تصور

अनुध्यान और अभिलाषा की संपत्ति पास है उस समय तक—

हर चेः दर मन्दः-ए-फ़ैयाज़ बुवद आन-ए-मनस्त
गुल जुदा नाशुदः अज़ शाख़ बदामान-ए-मनस्त

( जो कुछ उदार सृष्टि के पास है मेरा है। डाल से न टूटा हुआ फूल मेरी गोद में है ) इसलिए ग़ालिब की शा'अिरी में संसार, आनंद और इच्छा के त्याग के विषय कदाचित ही मिलेंगे जो परंपरागत रूप से चले आये हैं किन्तु ग़ालिब के अपने स्वभाव का अंश नहीं हैं।

ग़ालिब की अभिरुचि रस और आनंद की प्राप्ति में सीमाओं का बंधन नहीं मानती। वह सौन्दर्य को इस प्रकार आत्मसात कर लेना चाहता है कि निगाहों को भी अपने और मा'शूक़ के बीच बाधा समझता है ( ४२–९ ) इस स्थिति में स्पष्ट ही निगाह की सफलता भी उसे शांति प्रदान नहीं कर सकती और वह अपने अतृप्त हृदय की शांति के लिए तड़पता रह जाता है ( १५३–६ )। जब पीने पर आता है तो घड़े को प्याला बना लेना चाहता है ( १३४–२ ) और जब गुनाहों पर आता है तो गुनाहों का सागर पानी की कमी से सूख जाता है ( ३६–६ )। ग़ालिब की आनंद-तृष्णा का अति सुन्दर उदाहरण उर्दू की प्रसिद्ध ग़ज़ल "मुद्दत हुई है यार को मेहमाँ किये हुए" ( २३४ ) और फ़ारसी की ग़ज़ल में मिलता है जहाँ वह अमूल्य मधुपात्र की गर्दिश से मृत्यु और मान्यताओं को भी बदल देना चाहता है। वह स्वच्छंद साहस के साथ अनुद्देश्य लालसा को भी आवश्यक समझता है (१८६–२) और एक अत्यंत मृदुल "लोलुपता" की मंज़िल में पहुँच जाता है। शायद यह बात जवानी की बेराहरवी ने सिखलादी थी कि आवारगी में अपमान तो होता है लेकिन तबी'अत सान पर चढ़ जाती है ( २११–३ )।

ग़ालिब की आवारगी और लोलुपता के गवाह उसके दिलचस्प पैमाने (मापदण्ड) हैं। रोने का पैमाना वह गुनाह जो किये नहीं गये (२३१–१०) थकन का पैमाना पूरे बयाबान का विस्तार भी नहीं ( ११ ) क्योंकि जब बयाबान के बयाबान थकन से भर जाते हैं तो अभिरुचि की गति की लहरों पर पदचिन्ह बुलबुलों की तरह बहने लगते हैं और उसकी शान्ति के लिये दोजहान भी काफ़ी नहीं है ( १०३ )। सारा सम्भावनाजगत कामना का केवल एक क़दम मालूम होता है (ज़मीमः १२)। ग़ालिब का काव्य दूसरे क़दम की खोज है और यह खोज एक अविराम दुख, तड़प, जलन, कसक और गति में परिवर्तित हो गई है। "शौक़-ए-अिनाँ गुसेख़्तः दरिया कहें जिसे" (२३०–९)

"शौक़" ग़ालिब का अत्यंत प्रिय शब्द है और इस परिवार के अन्य शब्द तमन्ना, आरज़ू और ख़्वाहिश से उसकी कविता छलक रही है। जुनून

کرتا ہوں اور سوچتا ہوں کہ اگر مغفرت ہوگئی اور ایک قصر ملا اور ایک حور ملی، اقامت جاودانی ہے اور اسی ایک نیک بخت کے ساتھ زندگانی ہے۔ اس تصور سے جی گھبراتا ہے اور کلیجہ منھ کو آتا ہے۔ ہے ہے وہ حور اجیرن ہو جائے گی۔ طبیعت کیوں نہ گھبرائے گی۔ وہی زمردیں کاخ اور وہی طوبیٰ کی ایک شاخ» (ایک خط) اور غالب کے استاد نے ابتدائے جوانی میں یہ نکتہ سکھادیا تھا کہ شکر کا مزا چکھ لینا مگر مکھی بن کر شہد پر کبھی نہ بیٹھنا نہیں تو طاقت پرواز باقی نہیں رہے گی۔ اسی لئے غالب منزل کا نہیں راہ منزل کا آسودگی کا نہیں لذت تشنگی کا شاعر ہے۔

رشک بر تشنۂ تنہا روِ وادی دارم
نہ بر آسودہ دلانِ حرم و زمزمِ شان

نیش آرزو کی لذت ہی رہگذاروں کی لذت سے آشنا کرتی ہے (۱۷-۳) اور اس چیز نے غالب کی شاعری کو حرکت کے تصور سے سرشار کردیا ہے جس کا اظہار موج، طوفان، تلاطم، شعلہ، سیماب، برق اور پرواز کے الفاظ کی بہتات سے ہوتا ہے، یہ تصور رچ بس کر غالب کے جمالیاتی ذوق کا اہم جزو بن گیا ہے۔ چنانچہ غالب کا معشوق بھی برق و شرر ہے اور غالب اس کی رفتار کا پرستار۔ (۶۱-۵) (۱۵۹-۵)

اسی کے ساتھ غالب کی متحرک اور رقصاں امیجری (IMAGERY) ہے جو تصویرگری کی معراج ہے۔ جب وہ اپنی اچھوتی تشبیہوں اور نادر استعاروں کا جادو جگاتا ہے تو ایک ایک حرف نرت کرنے لگتا ہے، ٹھہرے ہوئے نقوش سیال ہوجاتے ہیں، مجرد خیال ایک پیکر رنگ و بو بن کر سامنے آجاتا ہے، دشت گرمیِ رفتار سے جلنے لگتے ہیں (۷۰-۲) بیاباں رہرو کے قدموں کے آگے آگے بھاگنے لگتے ہیں (۱۹۱) صحرا کے جسم میں راستے نبضوں کی طرح دھڑکنے لگتے ہیں (فارسی قصیدہ ۲۶) بے جان پتھروں کے سینے میں ناتراشیدہ بت ناچنے لگتے ہیں (فارسی غزل) آئینوں کے جوہروں میں پلکیں لرزنے لگتی ہیں (۱۸-٤) شراب کے پیالوں کو اُٹھائے ہوئے ہاتھوں کی لکیروں میں خون دوڑنے لگتا ہے (۱۱۲-۱۳) معشوق کی گفتار سے دیواروں میں جان پڑجاتی ہے (۱۷٤) اور قد کی دلکشی دیکھ کر سرو و صنوبر سائے کی طرح ساتھ ساتھ گھومنے لگتے ہیں (۱۷٤-۲) پھولوں کی ڈالیاں انگڑائی لے کر بلند ہونے لگتی ہیں اور پھول خود بخود گوشۂ دستار کے پاس پہونچ جاتے ہیں (۷۳-٦) غرض ایک صاعقۂ و شعلہ و سیماب کا عالم ہوتا ہے (١٦٤-۳)

(उन्माद) जो शौक़ की अंतिम मंज़िल है उसको सदा उकसाता रहता है। उसे ज्ञात है कि शौक़ अत्यंत विनम्रता में भी मानव को गर्वोन्नत कर देता है और कण को मरुस्थल का विस्तार और बूँद को सागर का आवेग प्रदान करता है (४३–३)। इसलिए शौक़ और तलब (तृष्णा) की राह में वह एक क्षण के लिए भी निश्चिंत नहीं होना चाहता। मंज़िल से कहीं अधिक रस मंज़िल की जुस्तुजू (तलाश) में है। "जब मैं बिहिश्त (स्वर्ग) का तसव्वुर (कल्पना) करता हूँ और सोचता हूँ कि अगर मग़फ़िरत (मुक्ति) होगई और एक क़स्र (प्रासाद) मिला और एक हूर (अप्सरा) मिली अक़ामत (आवास) जाविदाँ (शाश्वत) है और इस एक नेकबख़्त के साथ जिन्दगानी है इस तसव्वुर से जी घबराता है और कलेजा मुँह को आता है। हय, हय वह हूर अजीरन होजायगी। तबीयत क्यूँ न घबरायगी वही ज़मुर्रदीं काख़ (पन्ने का घर) और वही तूबा (कल्पवृक्ष) की एक शाख़"। (एक पत्र से उद्धृत)। और ग़ालिब के उस्ताद ने युवावस्था के आरंभ में यह नुक़्ता सिखा दिया था कि शकर का मज़ा चख लेना मगर मक्खी बन कर शहद पर कभी न बैठना नहीं तो उड़ने की शक्ति बाक़ी नहीं रहेगी। इसीलिए ग़ालिब मंज़िल का नहीं मंज़िल के पथ का, तृप्ति का नहीं तृष्णा के रस का कवि है। प्यास बुझा लेना उसका उद्देश्य नहीं प्यास को बढ़ाना उसका आदर्श है।

रश्क बर तश्न:-ए-तन्हा रव-ए-वादी दारम्
न बर आसूद: दिलान-ए-हरम-ओ-ज़मज़म-ए-शाँ

(ईर्ष्या मार्ग में अकेले भटकने वाले प्यासे से होती है न कि हरम-ओ-ज़मज़म पर पहुँच कर तृप्त होजाने वालों से)। आरज़ू के डंक का आनंद रहगुज़ारों के आनंद से परिचित कराता है और इस चीज़ ने ग़ालिब की कविता को गति की भावना से भरपूर कर दिया है जिसका प्रकटीकरण मौज (तरंग) तूफ़ान, तलातुम (आवेग), शोला (ज्वाला), सीमाब (पारा), बर्क़ (बिजली) और परवाज़ (उड़ान) के शब्दों की बहुतायत से होता है। यह भाव रच-बस कर ग़ालिब के सौन्दर्यबोध का महत्वपूर्ण अंग बन गया है। अत:एव ग़ालिब का मा'शूक़ भी बर्क़-ओ-शरर (बिजली और आग) है और ग़ालिब उसकी गति का उपासक (६१–९ व १९९–९)।

इसके साथ ग़ालिब की गतिवान और नर्त्तित इमेजरी [IMAGERY] है जो चित्रांकन की पराकाष्ठा है। जब वह अपनी अछूती उपमाओं और अनुपम रूपकों का जादू जगाता है तो हर अक्षर नृत्य करने लगता है। स्थिर चित्र तरल बन जाते हैं। एकाकी विचार रंग और सुगंध का एक आकार बनकर सामने आता है। अरण्य गति के उत्ताप से जलने लगते हैं (७०–२), बयाबान पथिक के क़दमों के आगे-आगे भागने लगते हैं (१६१),

اور عمر اضطراب کی راہوں پر چلتی ہے اور ماہ و سال کی پیمائش آفتاب کی گردش کے بجائے بجلیوں کی چمک اور تڑپ سے کی جاتی ہے۔ (۱۵۳)

غالب کے یہاں تخیل کے چھلاوے بھی اسی حقیقت کی غمازی کرتے ہیں۔ تخیلی جست کہنے کے لئے ایک فنی خصوصیت ہے لیکن حقیقتاً یہ اضطراب باطن کی ظاہری صورت ہے۔ چونکہ وہ بہت سی باتیں ان کہی چھوڑ دیتا ہے اس لئے شعر مشکل ضرور ہوجاتا ہے لیکن اس سے شعر کا حسن بڑھ جاتا ہے اور معنی کا دامن زیادہ وسعت اختیار کرلیتا ہے:

تو اور آرائش خمِ کاکل

میں اور اندیشہ ہائے دور و دراز (۷۲-۲)

یہ نشاط انگیزی اور لذت اندوزی اور غم نوشی اور آرزو مندی جو سمٹ کر جنبش و حرکت کے تصور اور تخیل کے چھلاووں میں تبدیل ہوگئی ہے اتفاقی چیز نہیں ہے۔ یقیناً اس میں غالب کی اُفتادِ طبع اور صوفیانہ شاعری کی ان روایات کو بڑا دخل ہے جو صحت مند ہیں۔ لیکن بات صرف اتنی نہیں ہے۔ غالب کا نفسیاتی تجزیہ بھی یہ تقاضا کرتا ہے کہ ماحول کے اثرات کو نظر انداز نہ کیا جائے۔ دنیا کو «آئینۂ آگہی» کہنے والا اور اس کے تماشے پر زور دینے والا، شاعری کو قافیہ پیمائی کے بجائے معنی آفرینی کا درجہ دینے اور قلم کی جنبش پر عقل کی پابندیاں عائد کرنے والا (مغنی نامہ) شاعر اپنے گرد و پیش سے بےخبر رہ کر صرف اپنے خون دل کے اُچھالنے پر اکتفا نہیں کرسکتا تھا:

چاک مت کر جیب بےایام گل

کچھ اُدھر کا بھی اشارہ چاہئے (۱۹۰-٤)

جب وہ کہتا ہے کہ انجمنِ آرزو سے باہر سانس لینا بھی حرام ہے (۵۷) تو یہ محض چند سکوں، چند پیالوں اور چند بوسوں کی آرزو نہیں ہے بلکہ ایک ناآفریدہ گلشن کی تمنا ہے جس کے نشاط تصور نے نغمہ سنجی پر مجبور کردیا ہے (ضمیمہ ۲۱) اور اس ناآفریدہ گلشن کو صرف ذاتی خواہشات کا گلشن سمجھ لینا غالب کی توہین ہے۔ اس میں سماجی امکانات کا تصور اس لئے شامل ہے کہ غالب کے پاس سماجی ارتقا کا ایک معقول تصور تھا اور حسرتِ تعمیر اس کے سینے کا سب سے بڑا درد (۱۳٦) غزل کے کسی شعر کے متعلق یہ کہنا کہ اس کا اصل محرک کیا تھا مشکل ہے کیوں کہ اس پر استعاروں کے حجاب پڑے ہوئے ہیں (٦۰-٦،۷) لیکن غالب نے اپنے خطوط میں غدر سنہ ۱۸۵۷ء کی تباہی کے بعد دہلی کے جو دلدوز مرثیے لکھے

बेजान पत्थरों के सीने में अनगढ़ी मूर्तियाँ नृत्य करने लगती हैं (फ़ारसी ग़ज़ल) आइनों के जौहर में पलकें विकंपित हो उठती हैं (१८–४), मदिरा-पात्रों के हाथों की रेखाओं में रक्त दौड़ने लगता है (११२–१३), मा'शूक़ के वार्त्तालाप से दीवारों में जान पड़ जाती है (१७४) और क़द की मोहकता देखकर सर्व-ओ-सनोवर छाया की भाँति साथ-साथ घूमने लगते हैं (१७४–२) फूलों की डालियाँ अँगड़ाई लेकर उन्मुख होने लगती हैं और फूल स्वयमेव गोश:-ए-दस्तार के पास पहुँच जाते हैं (७३–६) बस एक बिजली और आग और पारे की सी हालत होती है (१६४–३) और उम्र व्याकुलता की राहों पर चलती है और माह व वर्ष की माप सूर्य की गर्दिश के बजाय बिजलियों की चमक और तड़प से की जाती है (१५३)। ग़ालिब के यहाँ कल्पना के छलावे भी इसी यथार्थ की चुग़ली खा रहे हैं। कल्पना की छलाँग कहने के लिये एक कलात्मक विशेषता है किन्तु वास्तव में यह छिपी हुई व्याकुलता का प्रकट रूप है। चूँ कि वह बहुत सी बातें अनकही छोड़ देता है इसलिए शे'र दुरूह अवश्य हो जाता है लेकिन इससे शे'र का सौन्दर्य बढ़ जाता है और अर्थ का अँचल अधिक विस्तार धारण कर लेता है —

तू और आराइश-ए-ख़म-ए-काकुल
मैं और अंदेश:हा-ए-दूर-ओ-दराज़ (७२–२)

यह हर्ष और आनंद बटोरने, और दुख झेलने और कामना की कैफ़ियतें जो सिमटकर कमान और गति की कल्पना और विचारों के छलावों में परिणत हो गई है, आकस्मिक चीज़ नहीं है। निश्चय ही इसमें ग़ालिब के स्वभाव के तीखेपन और सूफ़ियाना शा'अिरी की उन परम्पाराओं का बड़ा हाथ है जो स्वस्थ हैं। लेकिन बात केवल इतनी ही नहीं हैं। ग़ालिब का मनोवैज्ञानिक विश्लेषण भी यह तक़ाज़ा करता है कि वातावरण के प्रभावों से दृष्टिविमुख न हुआ जाय। दुनिया को "चेतना दर्पण" कहने वाला और उसके तमाशे पर ज़ोर देने वाला शा'अिरी को क़ाफ़िय: पैमाई (तुकबन्दी) के बजाय अर्थपूर्णता का दर्जा देनेवाला और लेखनी के कम्पन पर बुद्धि के बन्धन लगाने वाला (मुग़न्नी नाम:) शा'अिर अपने वातावरण से अनभिज्ञ रह कर केवल अपने ख़ून-ए-दिल के उछालने पर सन्तुष्ट नहीं होसकता था—

चाक मत कर जेब बे अय्याम-ए-गुल
कुछ उधर का भी इशारा चाहिये [१९०–४]

जब वह कहता है कि अंजुमन-ए-आर्ज़ू (कामना की महफ़िल) से बाहर साँस लेना भी हराम है (५७) तो यह केवल चन्द सिक्कों, चन्द प्यालों और चन्द चुम्बनों की आरज़ू नहीं है बल्कि एक अरचित-उद्यान की कामना है जिसकी कल्पना के आनन्द ने गीत छेड़ने पर मजबूर कर दिया है

ہیں اُنہیں میں ایک جگہ یہ حسرتِ تعمیر کا شعر بھی لکھا ہوا نظر آتا ہے :
«دلی کا حال تو یہ ہے :

گھر میں تھا کیا کہ ترا غم اُسے غارت کرتا
وہ جو رکھتے تھے ہم اک حسرتِ تعمیر سو ہے»

ان چھ لفظوں اور دو مصرعوں کے پیچھے غالب کے خیالات کی ایک دنیا آباد ہے جو غالب کے خطوط میں دیکھی جاسکتی ہے . سنہ ۱۸۵۷ء سے بہت پہلے غالب نے یہ اندازہ کرلیا تھا کہ مغل تہذیب اور سماج کا چراغ اب ہمیشہ کے لئے گل ہونے والا ہے . حالانکہ اس کی قدیم قدریں غالب کو بہت عزیز تھیں لیکن اس کو یہ بھی علم تھا کہ اب عمارت بے بنیاد ہوچکی ہے اور جڑیں کھوکھلی ہیں . ہوا کا کوئی بھی جھونکا اسے گرا سکتا ہے . غالب کے ذاتی حالات بھی اس سے ملتے جلتے تھے . جو سوگ گھر میں تھا وہی آگرہ اور دہلی پر طاری تھا اور دونوں نے مل کر غالب کو ابتدائے جوانی ہی سے اُداس کردیا تھا .

لیکن اسی کے ساتھ غالب نے اس نئی دنیا کی بھی جھلک دیکھ لی تھی جو سائینس اور صنعت کی ترقی کے ساتھ آرہی تھی وہ انگریزی سرمایہ داری کی استحصالی طاقت کا اندازہ نہ کرسکا (اور اگر کیا ہو تو اس کا ثبوت نہیں ملتا) لیکن انگریزوں کی لائی ہوئی سائینس اور صنعت نے اُسے اتنا متاثر کیا کہ جب غدر سے کئی سال پہلے سر سید احمد خاں نے ابوالفضل کی آئین اکبری کی تصحیح کی اور غالب سے اس پر تقریظ لکھنے کی خواہش ظاہر کی تو غالب نے غزل کے استعاروں کے سارے حجابات بالائے طاق رکھ کر صاف صاف لفظوں میں کہدیا کہ آنکھیں کھول کر صاحبانِ انگلستان کو دیکھو کہ یہ اپنی ہنرمندی میں اگلوں سے آگے بڑھ گئے ہیں . انہوں نے ہوا اور موج کو بیکار کر کے آگ اور دھوئیں کی طاقت سے اپنی کشتیاں سمندروں میں تیرا دی ہیں . یہ بغیر مضراب کے نغمے پیدا کر رہے ہیں اور ان کے جادو سے الفاظ چڑیوں کی طرح اُڑتے ہیں . ہوا میں آگ لگ جاتی ہے اور بغیر چراغ کے شہر روشن ہوجاتے ہیں اس آئین کے سامنے باقی سارے آئین فرسودہ ہوچکے ہیں . جب موتیوں کا خزانہ سامنے ہو تو پرانے کھلیانوں سے خوشہ چینی کی کیا ضرورت ہے . یہ کہنے کے بعد غالب نے جو نتیجہ نکالا ہے وہ اہم ہے آئین اکبری کے اچھے ہونے میں کیا شبہ ہے لیکن مبداء فیاض کو بخیل نہیں سمجھنا چاہئے کیوں کہ خوبی کا کوئی انت نہیں ہے . خوب سے خوبتر کا سلسلہ جاری رہتا ہے . اس لئے مردہ پرستی مبارک کام نہیں . (فارسی مثنوی ۱۰)

(जमीमः २१) और उस अरचित उद्यान को केवल निजी इच्छा का उद्यान समझ लेना, ग़ालिब का अपमान है। इसमें सामाजिक संभावनाओं की कल्पना इसलिए सम्मिलित है कि ग़ालिब के पास सामाजिक प्रगति का एक उत्तम विचार मौजूद था और निर्माण की अभिलाषा उसके दिल का सबसे बड़ा दर्द (१३६)। ग़ज़ल के किसी शे'र के संबंध में यह कहना कि उसका वास्तविक प्रेरक क्या था, कठिन है क्योंकि उसपर रूपकों के आवरण पड़े होते हैं (६०–६, ७)। लेकिन ग़ालिब ने अपने पत्रों में ग़दर [१८५७] की तबाही के बाद देहली के जो हृदय विदारक मर्सिये लिखे हैं उन्हींमें एक जगह यह हसरत-ए-तामीर [निर्माण की अभिलाषा] का शे'र भी लिखा हुआ नज़र आता है— "दिल्ली का हाल तो यह है—

घर में था क्या कि तिरा ग़म उसे ग़ारत करता
वो जो रखते थे हम इक हसरत-ए-ता'मीर सो है" [१३६]

इन छः शब्दों और दो पंक्तियों के पीछे ग़ालिब के विचारों की एक दुनिया आबाद है जो ग़ालिब के पत्रों में देखी जासकती है। १८५७ से बहुत पहले ग़ालिब ने यह अनुमान कर लिया था कि मुग़ल संस्कृति और समाज का दीप अब सदा के लिए बुझनेवाला है। यद्यपि इसकी प्राचीन मान्यताएँ ग़ालिब को बहुत प्रिय थीं लेकिन उसे यह भी ज्ञात था कि इमारत बेबुनियाद हो चुकी है और जड़ें खोखली हैं। हवा का कोई भी झोंका उसे गिरा सकता है। ग़ालिब के निजी हालात भी इससे मिलते जुलते थे। जो सोग घर में था वही आगरे और देहली पर छाया था और दोनों ने मिलकर ग़ालिब को युवावस्था के आरंभ ही से उदास कर दिया था।

लेकिन इसीके साथ ग़ालिब ने उस नयी दुनिया की झलक देख ली थी जो विज्ञान और उद्योग की प्रगति के साथ आ रही थी वह अंग्रेज़ी पूँजीवाद की शोषण-शक्ति का अनुमान न लगा सका (और यदि लगाया हो तो उसका सुबूत नहीं मिलता) लेकिन अँग्रेज़ों के लाये हुए विज्ञान और उद्योग ने उसे इतना प्रभावित किया कि जब ग़दर से कई वर्ष पहले सर सैयद अहमद ख़ाँ ने अबुल फ़ज़्ल की "आईन-ए-अकबरी" का परिशोधन किया और ग़ालिब से उसकी समीक्षा लिखने की इच्छा प्रकट की तो ग़ालिब ने ग़ज़ल के रूपकों के सारे आवरण अलग रखकर कर स्पष्ट शब्दों में कह दिया कि आँखें खोल कर साहिबान-ए-इंग्लिस्तान को देखो कि ये अपने कला-कौशल में अगलों से आगे बढ़ गये हैं। उन्होंने हवा और लहरों को बेकार करके आग और धुएँ की शक्ति से अपनी नावें सागर में तैरा दी हैं। यह बिना मिज़राब के सँगीत उत्पन्न कर रहे हैं और उनके जादू से शब्द चिड़ियों की तरह उड़ते हैं, हवा में आग लग जाती है और फिर बिना दीप के नगर आलोकित हो जाते हैं।

اس کے بعد کوئی شبہ نہیں رہ جاتا کہ غالب کے پاس سماجی ارتقا کا ایک معقول تصور تھا (مہر نیمروز کا تصور صفحہ ۱۱) اور وہ اکبری عہد کے آئین کے مقابلے میں نئے صنعتی نظام کو ترجیح دیتا تھا اور سائینس کی ایجادات اور تصورات کو شاعری میں جگہ دینے کے حق میں تھا (خطوط۔مہر ۵٤۸) غالب کے لئے یہ اندازہ کرنا مشکل تھا کہ اس نئے نظام کے سماجی رشتے کیا ہیں اور اس کی فطرت میں کس قسم کی غارتگری ہے۔ لیکن اس کا ایک شعر ایسا ضرور ہے جو ایک لمحے کے لئے چونکا دیتا ہے:

غارت گرِ ناموس نہ ہو گر ہوسِ زر
کیوں شاہدِ گل باغ سے بازار میں آوے (۱۷٤-۸)

غزل غنائی اور داخلی شاعری کی معراج ہے اس لئے اس کے اشعار میں ذاتی جذبے اور سماجی اضطراب کے درمیان حد کھینچنا مشکل ہے پھر بھی یہ محسوس کرلینا مشکل نہیں کہ غالب اپنے عہد سے بے انتہا مایوس تھا۔ اس مایوسی میں ذاتی نارسائیوں اور سماجی معذوریوں نے مل کر ایک کیفیت پیدا کردی ہے۔ غالب کو زندگی جس طرح بھگتنی پڑی وہ ایک حساس دل کا خون کردینے کے لئے کافی ہے۔ پانچ برس کی عمر میں باپ کا اور آٹھ نو برس کی عمر میں چچا کا سایہ سر سے اُٹھ گیا۔ ایک خوش حال ننھیال میں ماں کے بے رنگ آنچل کے نیچے بچپن گذارا اور ابتدائی جوانی کی چند روزہ فرصت گاہ کے بدلے عمر بھر کی ناکامی، نامرادی، تپش اور جلن ملی۔ اٹھارہ اُنیس برس کی عمر سے زندگی کی سفاکیوں کا مقابلہ کرنے کے لئے تنہا میدان میں اترنا پڑا۔ آمدنی کا کوئی ذریعہ نہیں تھا۔ باپ اور چچا کی موت کے بعد جو جاگیر پرورش کے لئے ملی تھی اس کا زیادہ حصہ لوگ کھاگئے اور غالب عمر بھر ہاتھوں میں عرضیاں اور قصیدے لئے ہوئے دہلی، لکھنؤ، کلکتہ، رام پور دربدر ٹھوکریں کھاتا پھرا۔ نااہل اہلِ دولت اور انگریز افسروں کی جھوٹی تعریف میں خونِ دل اُگلا اور اس کے بعد بھی قرض کی شراب پی اور بھیک پر زندگی گذاری۔ مرتے وقت (دہلی ۱۵ فروری سنہ ۱۸۶۹ء) بھی یہ تلخ احساس ساتھ تھا کہ بیوہ بیوی پر مفلسی اور ناداری میں کیا بیتے گی۔ یہ بھی ہوا کہ قرض خواہوں کی نالش اور ڈگریوں کے ڈر سے گھر میں چھپ کر بیٹھنا پڑا اور کسی دشمن کی سازش سے جوئے (شطرنج اور چوسر) کی لت میں قیدخانے کی ذلت برداشت کرنی پڑی۔ مغل دربار میں جس کی بہار لٹ چکی تھی وہ قدر و منزلت بھی نہ ملی جو کم تر قسم کے شاعروں کو

इस विधान के आगे बाक़ी सारे विधान जीर्ण हो चुके हैं। जब मोतियों का ख़ज़ाना सामने हो तो पुराने खलियानों से दाने चुनने की क्या आवश्यकता है। यह कहने के बाद ग़ालिब ने जो निष्कर्ष निकाला है वह महत्वपूर्ण है। आईन-ए-अकबरी के अच्छा होने में क्या संदेह है, लेकिन उदार सृष्टि को कृपण नहीं समझना चाहिए क्योंकि गुणों का कोई अन्त नहीं है। ख़ूब से ख़ूब-तर का क्रम जारी रहता है। इसलिए मृतकोपासना शुभ कार्य नहीं है (फ़ारसी मसनवी नं १०)।

इसके बाद कोई संदेह नहीं रह जाता कि ग़ालिब के पास समाज-विकास का एक उत्तम आदर्श था और वह अकबर-कालीन विधान की तुलना में नये औद्योगिक विधान को प्रधानता देता था और विज्ञान के आविष्कारों और विचारों को शा'अ़िरी में स्थान देने के पक्ष में था (ख़ुतूत—मेहर ५४८)। ग़ालिब के लिए यह अनुमान लगाना कठिन था कि इस नयी व्यवस्था के सामाजिक संबंध क्या हैं और इसकी प्रकृति में किस प्रकार की विनाशकता है। लेकिन इसका एक शे'र ऐसा अवश्य है जो एक क्षण के लिए चौंका देता है—

ग़ारतगर-ए-नामूस न हो गर हवस-ए-ज़र
क्यों शाहिद-ए-गुल बाग़ से बाज़ार में आवे (१७४—८)

ग़ज़ल गीतिमय (ग़िनाई, LYRICAL) और आंतरिक (SUBJECTIVE) काव्य की पराकाष्ठा है। इसलिए इसके शे'रों में व्यक्तिगत मनोभाव और सामाजिक व्याकुलता के मध्य सीमा निर्धारित करना कठिन है, फिर भी यह अनुभव कर लेना कठिन नहीं कि ग़ालिब अपने युग से अत्यंत निराश था। इस निराशा में निजी असमर्थताओं (नारसाइयों) और समाजी विवशताओं ने मिलकर एक कैफ़ियत पैदा करदी थी। ग़ालिब को ज़िन्दगी जिस तरह भुगतनी पड़ी वह एक भावुक हृदय का ख़ून करदेने के लिए काफ़ी है। पाँच वर्ष की आयु में बाप का और आठ-नौ वर्ष की आयु में चचा का साया सर से उठ गया। एक संपन्न ननिहाल में माँ के बेरंग आँचल के नीचे बचपन व्यतीत किया और आरंभिक युवावस्था की चंदरोज़ा फ़ुरसत-ए-गुनाह के बदले उम्र भर की असफलता, विफलता, उत्ताप और जलन मिली। अठारह-उन्नीस वर्ष की आयु से जीवन की निर्ममताओं का सामना करने के लिए अकेले मैदान में उतरना पड़ा। आय का कोई साधन नहीं था। बाप और चचा की मृत्यु के बाद जो जागीर पालन-पोषण के लिए थी उसका अधिकांश लोग खा गये और ग़ालिब उम्र भर हाथों में अर्ज़ियाँ और क़सीदे लिये हुए देहली, लखनऊ, कलकत्ता, कानपुर, दर-बदर ठोकरें खाता फिरा, अयोग्य धनवानों और अंग्रेज़ अफ़सरों की झूठी प्रशंसा में हृदय-रक्त उगला और उसके बाद भी क़र्ज़ की शराब पी और भीख पर ज़िन्दगी गुज़ारी। मरते समय [दिल्ली, १५ फ़रवरी १८६९] भी यह कटु अनुभूति

